'नहाकर निकली श्यामलांगी के नितम्ब का स्पर्श पाय [redacted] चिकुर समूह फिर बंध जाने के डर से ही मानों जल बिन्दु द्वारा रो रहे हैं। इस पद से विद्यापति के 'नाहत पेखल नहाएलि गोरी' या 'कामिनि पेखल सनानक बेला' आदि पदों की तुलना की जा सकती है।

मज्जं विमज्ज समुहन्तो हारो पीणुण्णआणं थणआणम्।
उव्विग्गो भमइ उरे जमुणाणइफेणपुञ्जो व्व ॥७।६६

'पीनोन्नत स्तन युगलों की राह न पाकर हार यमुना नदी के फेन पुंज की तरह छाती पर मानो उद्विग्न होकर चक्कर काट रहा है।' इसके साथ विद्यापति के—

पीन पयोधर अपरब सुन्दर
ऊपर मोतिम हार।
जनि कनकाचल ऊपर विमल जल
दुइ बह सुरसरि धार॥

अथवा रघुनन्दनदास के—

पिए गजमुती हार मणि माझ दीघे तार
कुच युग यूगल ऊपरे।
हेमा समान भाण्डरे सुरेश्वरी दुई धारे
पड़े येन सुमेरु शिखरे॥

आदि को स्मरण किया जा सकता है।

दुर्दंम मान के कारण नायक का प्रत्याख्यान किया है, मगर पश्चात्ताप करती हुई नायिका के प्रति सखी की इस प्रकार की उक्ति मिलती है—

पाअपडिओ ण गणिओ पिअं भणन्तो वि अप्पिअं भणिओ।
वच्चन्तो वि ण रुद्धो भण कस्स कए कओ माणो॥ ५।१२

पैरों पर पड़ने पर भी उसे कुछ गिना नहीं। उसने प्रिय कहा तुमने उसे अप्रिय कहा। जब वह जाने लगा तो तुमने उसका रास्ता नहीं रोका बताओ, किसके लिए तुमने मान किया था?

'कवीन्द्र-वचन-समुच्चय' में भी इसी आशय का प्राकृत का एक श्लोक उद्धृत किया गया है।

कर्णे यन्न कृतं सखीजनवचो यन्नादृता बन्धुवाग्
यत्पादे निपतन्नपि प्रियतमः कर्णोत्पलेनाहतः।
तेनेन्दुर्दहनायते मलयजालेपः स्फुलिङ्गायते
रात्रिः कल्पशतायते विसलताहारोऽपि भारायते ॥४।१५

---

(१) यह श्लोक 'सदुक्तिकर्णामृत' में भी उद्धृत है।

(दुर्दम मान के कारण) सखियों की बातों पर ध्यान नहीं दिया बान्धवों की अवज्ञा की प्रियतम जब पैर पर पड़ा तो कर्णोत्पल से उसे आहत किया इसीलिए अब चन्द्रमा दहन का कारण बन रहा है चन्दन का प्रलेप स्फुलिंग की तरह लग रहा है रात शत कल्प की तरह लग रही है और मृणालहार भी भारी लग रहा है। इसके साथ रूपगोस्वामी की कविता की तुलना की जा सकती है—

कर्णोत्तंसे न हता प्रियोक्तिरचना क्षिप्ता मया दूरतो
मन्त्रीवागन्निकामपथ्यवचसे सख्य इव कल्पिता ।
लीलासम्बन्धिविभ्रमेकरसो नाम्यर्थयन्नीक्षित
स्वान्तं हन्त ममाद्य तेन पचिरोत्तापेन दन्दह्यते ॥

विदग्ध-माधव नाटक, २ य अंक ।

दुर्दमनमान के कारण पैरों पर गिरकर गिड़गिड़ाते हुए कृष्ण की राधा ने भर्त्सना की प्रत्याख्यान किया क्योंकि की मगर प्रत्याख्यात प्रिय के लिए वह सखियों से पश्चात्ताप कर रही है। राधा के प्रति इस तरह की उक्तियाँ वैष्णव कविता में तरह तरह से आती है। अमरु कवि रचित इसी प्रकार की एक कविता को 'पद्यावली' में रूपगोस्वामी ने 'कलहान्तरिता राधा के प्रति सखिय सखी वाक्य' कहकर ग्रहण किया है।

पद इस प्रकार है—

अनालोच्य प्रेम्णः परिणतिमनादृत्य सुहृद
स्त्वयाकाण्डे मानः किमिति सरले प्रेयसि कृतः ।
समाकृष्टा ह्येते विरहदहनोद्भासुरशिखाः
स्वहस्तेनाङ्गारास्तदलमधुनारण्यरुदितैः ॥२१॥

"हे सरले प्रेम की परिणति पर विचार न करके सुहृदों का अनादर करके प्रिय कान्त के प्रति मान क्यों किया था ? तुमने इस विरहाग्नि में उठने वाले अंगारों का आलिंगन किया है अब अरण्यरोदन करने से क्या लाभ होगा ?" यह पद 'कवीन्द्र-वचन-समुच्चय' 'सदुक्तिकर्णामृत' 'सूक्तिमुक्तावली' आदि बहुतेरे संग्रह-ग्रन्थों में 'मानिनी' के सम्बन्ध में दिये गये पदों में थोड़े बहुत पाठान्तर के साथ पाया है।

ऊपर जिन गाथाओं पर हमने विचार किया उनके अलावा 'गाहा सत्तसई' में ऐसी बहुतेरी गाथायें मिलती है जिन्हें खास तौर से किसी विशेष वैष्णव कविता से न जोड़ सकने पर भी उनसे बहुतेरी वैष्णव कविताओं का अस्पष्ट स्मरण होता है तथा इन कविताओं और वैष्णव कविताओं में एक अजानी-सा भाव दिखाई पड़ती है। एक गाथा में है—

ण मुअन्ति दीहसासं ण रुअन्ति चिरं ण होन्ति किसिआओ ।
धण्णाओ ताओ जाणं बहुवल्लहवल्लहो ण तुमम् ॥२।८७

'लम्बी साँस नहीं लेती हैं देर तक नहीं रोती हैं कृश भी नहीं होती हैं वे ही नारियाँ धन्य हैं—जिनके, हे बहु वल्लभ तुम वल्लभ नहीं हो। यह पद विरहिणी गोपियों की जबानी बहुवल्लभ कृष्ण के प्रति बहुत फिट बैठता है। वसन्त की अपेक्षा वर्षा ही विरहिणियों की वेदना को तीव्रतर कर देती है इसीलिए एक प्रोषितभर्तृका नारी कहती है—

सहि दूमेन्ति कलम्बाइं जह मं तह ण सेसकुसुमाइं ।२।७७

"हे सखी (इस वर्षाकाल में) कदम्ब के फूल मुझे जिस तरह पीड़ा देते हैं दूसरा (वसन्त ऋतु में फूलने वाला) कोई फूल इतना व्यथा नहीं पहुँचाता।

एक दूसरी गाथा में एक दूती नायिका की ओर से नायक के ही पास गई है। मगर नायक से वैसे कोई प्रयोजन नहीं है प्रसंगवश ही मानो एक संवाद मात्र देती हुई कहती है—

णाहं दूई ण तुमं पिओ त्ति को अम्ह एत्थ वावारो ।
सा मरइ तुज्झ अअसो तेण अ धम्मक्खरं भणिमो ॥ २।७८

मैं दूती नहीं हूँ तुम भी कोई प्रिय नहीं हो अतएव तुमसे मेरा क्या वास्ता? लेकिन वह मर रही है तुम्हारी निन्दा होगी इसलिए धर्म की बात कह रही हूँ। इस दूती की चतुराई और माधुर्य को देखकर परवर्ती काल की वृन्दावन की रसिक और चतुर वृन्दा ललिता आदि दूतियों की बात स्मरण हो जाती है। एक दूसरी चतुर दूती कह रही है—

महिलासहस्सभरिए तुह हिअए सुहअ सा अमाअन्ती ।
दिअहं अणण्णकम्मा अंगं तणुअं पि तणुएइ ॥२।८२

हे भाग्यवान् तुम्हारा हृदय सहस्रों महिलाओं द्वारा पूर्ण है वह (तुम्हारी प्रेयसी नायिका) अब वहाँ स्थान न पाकर दिन भर अनन्यकर्मा होकर अपने क्षीण शरीर को और भी क्षीण कर रही है।"

एक गाथा में नायक कह रहा है—

आअम्बलोअणोट्ठं सलिलसरज्जम्भिरं कुरन्तोट्ठिम् ।
मा छिवसु त्ति सरोसं समोसरन्तिं पिअं भरिमो ॥२।९२

'मुझे मत छुओ' कहकर जो सरोष हटती जा रही है—ऐसी प्रिया का मैं स्मरण करता हूँ।" इस स्मरण के साथ ही परवर्ती वैष्णव साहित्य में वर्णित खण्डिता राधा का मूर्तियाँ स्मरण कीजिए।

दुःसह विरह-वेदना से पीड़ित एक नायिका कह रही है—

'कवीन्द्रवचनसमुच्चय' से लेकर 'सुभाषितावली' 'सदुक्ति-कर्णामृत' 'सूक्तिमुक्तावली' या 'सुभाषित-मुक्तावली' 'शार्ङ्गधर-पद्धति' 'सूक्तिरत्नहार' आदि संग्रह-ग्रंथों में हम वयःसंधि-वर्णन से लेकर प्रेम की प्राय सभी अवस्थाओं का विविध वर्णन पाते हैं। एक 'सदुक्तिकर्णामृत' में ही हम नारी-सौन्दर्य और नारी-प्रेम का अवलम्बन करके शृंगारप्रवाह की जो ऊर्मियाँ पाते हैं वैसी अतुलनीय है। यहाँ हम इस वयःसंधि किंचिदुपारूढ़-यौवना मुग्धा मध्या प्रगल्भा नवोढ़ा विस्रब्धनवोढ़ा कुलस्त्री (स्वकीया) असती (परकीया) खंडिता अन्यरतिचिह्नदुःखिता विरहिणी कुटोक्तन कलहान्तरिता ... उत्कंठिता वासकसज्जा स्वाधीनभर्तृका विप्रलब्धा कलहान्तरिता गोत्रस्खलिता मानिनी (उदात्त मानिनी अनुरक्त मानिनी) प्रवत्स्यद्भर्तृका प्रोषितभर्तृका अभिसारिका (दिवाभिसारिका तिमिराभिसारिका ज्योत्स्ना-भिसारिका दुर्दिनाभिसारिका) आदि के सम्बन्ध में लिखित बहुत से श्लोक पाते हैं। इन श्लोकों से वैष्णव कविताओं को मिलाकर पढ़ने से हमारे कथन की यथार्थता स्पष्ट हो जायगी। सारे विषयों को लेकर तुलनात्मक विस्तृत विवेचन करने की फुर्सत और जरूरत हमें नहीं है, अतएव कुछ चुने हुए विषयों का ही हम यहाँ विवेचन करेंगे।[1]

'सदुक्तिकर्णामृत' में राजशेखर इस एक श्लोक में उद्भिन्नयौवना नारी का वर्णन करते हुए कहा गया है—

> पद्भ्यां मुक्तास्तरलगतयः संश्रिता लोचनाभ्यां
> श्रोणीबिम्बं त्यजति तनुतां सेवते मध्यभागः।
> धत्ते वक्षः कुचसचिवतामद्वितीयं च वक्त्रं
> तद्गात्राणां गुण-विनिमयः कल्पितो यौवनेन ॥२।२।४

पैरों ने चंचलता त्याग दी है लोचनों ने उसका आश्रय लिया है श्रोणिबिम्बों ने तनुता त्याग दी है, मध्य भाग (कटि) अब उसकी सेवा कर रहा है छाती ने अब (मुख को त्याग कर) कुचों की सचिवता ग्रहण की है फलस्वरूप मुख अब अद्वितीय (पूर्व सौन्दर्य में अद्वितीय और अपनी महिमा में प्रतिष्ठित होने के कारण द्वितीय विरहित भाव से भी अद्वितीय) है। इस प्रकार से यौवन ने आकर, उसके सारे शरीर में गुण विनिमय कर दिया है। शतानन्द के एक श्लोक में देखते हैं—

---

(१) शार्ङ्गधर-पद्धति में (पीटर-पिटर्सन् सम्पादित) कवि का नाम नहीं है (११८२)।

अमर सिंह के नाम से मिलने वाले एक श्लोक में है—

> कुचौ धत्तः कम्पं निपतति कपोलः करतले
> निकामं निःश्वासः सरलमलकं ताण्डवयति ।
> दृशः सामर्थ्यानि स्थगयति मुहुर्बाष्पसलिलं
> प्रपञ्चोऽयं किञ्चित्तव सखि हृदिस्थं कथयति ॥

"तुम्हारे दोनों कुच कम्पित हो रहे हैं, कपोल हथेली पर गिर रहे हैं साँस सरल अलकों को तेजी से संचालित कर रही है ये प्रपंच हे सखि तुम्हारे हृदय के भावों को ही बता रहे हैं।"

इसके साथ हम नीचे लिखे श्लोक का भी मिलान कर सकते हैं—

> श्वासेषु प्रथिमा मुखं करतले अंसस्थले पाण्डिमा
> मुद्रा वाचि विलोचनेऽम्बुपृषतां देहे च दाहोदयः ।
> एतावत्प्रकटं मृगाक्षि हृदये तस्याः कृशाङ्ग्याः पुनः
> तज्जानासि ननु त्वमेव सुभग श्लाघ्या स्थितिस्तत्र वा ॥

'उसकी साँस में लम्बा विस्तार है मुख हथेली पर है अंसस्थल में पाण्डिमा है वाणी में मुद्रा है (अर्थात् मानो बोला नहीं जा रहा है) आँखों में आँसुओं की राशि है, देह में ताप उत्पन्न हुआ है यहाँ तक तो (मुँह से) कहा—उस कृशांगी के हृदय में जो कुछ है हे सुभग उसे एक मात्र तुम्हीं जानते हो वहाँ (उसके हृदय में) जो कुछ है वही श्लाघ्य है।"

'शार्ङ्गधर-पद्धति' में उद्धृत एक श्लोक में देखते हैं—

> गोपायन्ती विरहजनितं दुःखमग्रे गुरूणाम्
> किं त्वं मुग्धे नयनविसृतं बाष्पपूरं रुणत्सि ।
> नक्तं नक्तं नयनसलिलैरेष आर्द्रीकृतस्ते
> शय्योपान्तः कथयति दशामातपे शोष्यमाणः ॥

"गुरुओं के सामने विरहजनित दुःख को छिपाने के लिये हे मुग्धे तुम नयन-विगलित-बाष्पप्रवाह क्यों रोक रही हो ? [रातोंरात नयन सलिल, से भीगा हुआ तुम्हारा यह बिस्तर का छोर जिसे तुमने] धूप में डाला है वही तुम्हारी दशा कह रहा है।

---

(१) सदुक्तिक० २।२४।१

(२) सूक्तिमुक्तावली ४६।७

(३) शार्ङ्गधरपद्धति १०६८

राजशेखर द्वारा वर्णित विरहिणी भी इसी तरह की योगिनी है—

अप्याहारे विरतिः समस्तविषयग्रामे निवृत्तिः परा
नासाग्रे नयनं यदेतदपरं यच्चैकतानं मनः ।
मौनं चेदमिदं च शून्यमखिलं यद्विश्वमाभाति ते
तद्ब्रूयाः सखि योगिनी किमसि भोः किंवा वियोगिन्यसि ॥[1]

तुम्हारा भोजन न करना सभी विषयों से परानिवृत्ति तुम्हारे नेत्र नासाग्र हैं मन एकतान है यह तुम्हारा मौन तुम्हें यह जो अखिल विश्व शून्य सा रहा है हे सखि हमें बताओ, तो क्या तुम योगिनी हो या वियोगिनी (विरहिणी) हो।

लक्ष्मीधर कवि की भी इसी प्रकार की कविता मिलती है—

दौर्बल्यं वपुषि महती सर्वतश्चास्पृहा च-
नासाग्रस्थं भवति नयनं मौनमेकान्ततो यत् ।
एकाधीनं कथयति मनस्तावदेषा दशा ते
कोऽसावेकः कथय सुमुखि ब्रह्म वा मन्मथो वा ॥[2]

'तुम्हारे शरीर में दुर्बलता है, सभी ओर से तुम्हारे अन्दर बड़ी अस्पृहा है तुम्हारी आँखें नाक पर टिकी हुई हैं तुम बिलकुल मौन हो तुम्हारी यह दशा बतला रही है कि तुम्हारा मन एकाधीन है। वह एक कौन है सुमुखि यही बतलाओ वह ब्रह्म है या मन्मथ है?'

विरह से मृतप्राय नायिका की ओर से दूती नायक से कहती है—

नीरसं काष्ठमेवेदं ते सत्यं हृदयं यदि ।
तथापि दीयतां तस्यै गता सा दशमीं दशाम् ॥[3]

"तुम्हारा यह हृदय अगर सचमुच ही नीरस लकड़ी हो तो भी इसे (इस तरुणी को) दो क्योंकि इसकी दसवीं दशा (अर्थात् मृत्युतुल्य अवस्था) हो गई है।

---

(१) कवीन्द्रवचनसमुच्चय में (४१६) कवि का नाम नहीं है; दूसरे संग्रहग्रन्थों में यह राजशेखर के नाम से मिलता है।

(२) कवीन्द्रवचनसमुच्चय ४५८; सदुक्तिक०, २।२३।२

(३) सदुक्तिक०, २।११।२

विद्यापति संस्कृत-साहित्य से भलीभाँति परिचित थे और उनके कितने ही पद विविध संस्कृत कविताओं की छाया लेकर रचे गये हैं यह बात उनकी कविताओं पर विचार करने से स्पष्ट हो जाती है।

विद्यापति का पद—

कत न वेदन मोहि देसि मदना।
हर नहि बला मोहि जुवति जना॥
विभूति-भूषन नहि चानन रेनु।
बघ छाल नहि मोरा नेतक बसनु॥
नहि मोरा जटाभार चिकुरक बेनी।
सुरसरि नहि मोरा कुसुमक सेनी॥
चानन बिन्दु मोरा नहि इन्दु छोटा।
ललाट पावक नहि सिन्दूरक फोटा॥
नहि मोरा कालकूट मृगमद चारु।
फनिपति नहि मोरा मुकुता-हार॥

आदि नीचे लिखे जयदेव के 'गीतगोविन्द' के प्रसिद्ध श्लोक की छाया लिये हुए हैं इसमें सन्देह नहीं—

हृदि बिसलताहारो नायं भुजंगमनायकः
कुवलयदलश्रेणी कण्ठे न सा गरलद्युतिः।
मलयजरजो नेदं भस्म प्रियारहिते मयि
प्रहर न हरभ्रान्त्यानंग क्रुधा किमु धावसि॥

जयदेव का यह श्लोक निश्चयालंकार की प्राचीन संस्कृत प्रसिद्धि का अनुसरण करते हुए लिखा गया है। इसे एक काव्यरीति कहा जा सकता है।[2]

---

(१) गीतगोविन्द, ३।११

(२) जैसे कालिदास के विक्रमोर्वशीय नाटक में:—
नवजलधरः सन्नद्धोऽयं न दृप्तनिशाचरः
सुरधनुरिदं दूराकृष्टं न तस्य शरासनम्।
अयमपि पटुर्धारासारो न बाणपरम्परा
कनकनिकषस्निग्धा विद्युत्प्रिया न ममोर्वशी॥

विद्यापति के पद में है—

अब कवि भमरा भेल परबस केहो न करए बिचार।
मने मने गुनल मनमथे चीन्हल हिया तनु कुलिसक सार॥
कमलिनी एड़ि केतकी गमन मधु सौरभ हेरि।
कण्टके विद्धल कलेवर मुख मालत पूरि॥

इसके साथ 'भ्रमराष्टक' के निम्नोद्धृत श्लोक का मिलान किया जा सकता है—

गन्धाढ्यासौ भुवनविदिता केतकी स्वर्णवर्णा
पद्मभ्रान्त्या क्षुधितमधुपः पुष्पमध्ये पपात।
अन्धीभूतः कुसुमरजसा कण्टकैश्छिन्नपक्षः
स्थातुं गन्तुं द्वयमपि सखे नैव शक्तो द्विरेफः॥

विद्यापति के पद में है—

विगलित चिकुर मिलित मुखमंडल चाँद बेढ़ल घनमाला।
मनिमय-कुंडल स्रवन दुलित भेल घाम तिलक बहि गेला॥
सुन्दरि तुअ मुख मंगल दाता।
रति-विपरीत-समर जदि राखबि कि करब हरि हर धाता॥

इसके साथ 'अमरुशतक' के नीचे लिखे श्लोक को मिलाया जा सकता है—

आलोलामलकावलिं विलुलितां बिभ्रच्चलत् कुण्डलम्
किंचिन्मृष्टविशेषकं तनुतरैः स्वेदाम्भसां शीकरैः।
तन्व्या यत् सुरतान्ततान्तनयनं वक्त्रं रतिव्यत्यये
तत् त्वां पातु चिराय किं हरिहरब्रह्मादिभिर्दैवतैः॥

विद्यापति के नामांकित कितने ही पद मिलते हैं। इन पदों में नायिका की जो उक्तियाँ मिलती हैं उनकी भाषा की शैली के तौर पर विद्यापति ने रचना की थी या नहीं, इसमें हमें घोर सन्देह है जैसे नायिका और सखी की उक्ति—प्रत्युक्ति—

'सुनि रसकर कहहि तुहुँ मोहे।
सुनि मिलआवे साथि सुधा भुवन हिरदि थकबोल तोहे॥
मदन नागर सेह अपर गुनय लेह तो काहे भेल चुमेला।
'सुधा मुख बहइते रसना किनहले जनि अमिय थे गेला॥ इत्यादि

---

(१) नगेन्द्रनाथ मित्र का संस्करण ४२६।
(२) वही, नम्बर ८७४।

प्रेम-कविता में हमने जो मेल दिखाने की चेष्टा की वह राधावाद की उत्पत्ति और क्रमविकास के इतिहास में एक दिशा से विशेष तात्पर्यपूर्ण है। इसीलिए हमने कुछ विस्तृत विवेचन की अवतारणा की है। हमने देखा है कि बारहवीं सदी के जयदेव के अलावा दूसरे सभी कवियों की लिखी राधा-प्रेम की कविता और बारहवीं सदी के बहुत पहिले लिखी राधा-प्रेम की कविता समसामयिक पार्थिव प्रेम-कविता एक ही सुर में ग्रथित है। जयदेव से लेकर परवर्तीकाल की वैष्णव-कविता में भी भारतीय चिरप्रचलित पार्थिव प्रेम-कविता की धारा से गहरा मेल है। साहित्यिक पक्ष से विचार करने पर हम राधा के परिचय में कह सकते हैं कि राधा भारतीय कवि मानसवृत नारी का ही एक विशेष रसमय विग्रह है। वैष्णव-साहित्य में जितने शृंगारों का वर्णन है, रसोद्गार, खंडिता वासकसज्जिता आदि का जो वर्णन है वह सारा का सारा भारतीय काव्य-साहित्य और रतिशास्त्र का अनुसरण करते हुए चलता है। प्राकृत रति का स्थूल सूक्ष्म नाना वैचित्र्यमय सु-निपुण वर्णन सर्वदा प्राकृत प्रेम के दृष्टान्त पर अप्राकृत प्रेम का एक आभास देने के लिए ही किया गया था इस बात का स्वीकार नहीं किया जा सकता। ऐसा प्रतीत होगा कि—प्रारम्भ में यह भारतीय प्रेम-कविता की धारा के साथ अविच्छिन्न रूपमें ही विसृत हुआ था धार्मिकता की रेखा तो खींची गई बहुत बाद में। परवर्ती काल में गौड़ीय गोस्वामियों द्वारा जब राधातत्त्व मजबूती से प्रतिष्ठित हो गया तब भी साहित्य के अन्दर राधा अपनी छाया-सहचरी मानवी नारी को सोलहों आने नहीं छोड़ सकी। काया और छाया ने अविभाज्य भाव से एक भिन्न रूप की सृष्टि की है। गौड़ीय वैष्णव-साहित्य के विवेचन के प्रसंग में हम संक्षेप राधा के क्रमिक विकास का परिचय एक बार फिर देने की चेष्टा करेंगे।

---

किया गया है। हम पहले कह आये हैं कि मधुर रस का घनीभूत विग्रह ही राधा है अतएव राधा का आविर्भाव और प्रतिष्ठा सभी जगह मधुर रस के आधार पर ही हुई है। इस युग के वैष्णव साहित्य के हमने जो दो विशेष लक्षण बताये अर्थात् लीलावाद और मधुररस की प्रधानता की बात ये दोनों लक्षण बिल्वमंगल ठाकुर के 'कृष्ण-कर्णामृत' ग्रंथ में भी सुस्पष्ट है। बिल्वमंगल ठाकुर का यह 'लीलाशुक' विशेषण विशेष रूप से लक्षणीय है। साधक कवि का परिचय है—मधुर वृन्दावन लीला को निकट के करम्ब से देखना और आस्वादन करना और शुक की भाँति मधुर काव्य-काकली में उसी के माधुर्य का वर्णन करना। इस माधुर्यरूपिणी देवी के आविर्भाव से भगवान् श्रीकृष्ण का सब कुछ ही मधुर है। यहाँ कृष्ण चिरकिशोर है। यह किशोरावस्था 'कामावतारांकुरम्' और 'मधुरिमस्वाराज्यम्' है। यहाँ 'कमला' भी इस अनन्त-माधुर्य की ही विषय मात्र है। इसीलिए हम यह प्रार्थना देखते हैं—

तरुणारुण-करुणामय-विपुलायत-नयनं
कमलाकुच-कलशीभर-विपुलीकृत-पुलकम् ।
मुरलीरव-तरलीकृत-मुनिमानस-नलिनं
मम खेलतु मदचेतसि मधुराधरममृतम् ॥१४

इसी माधुर्य रस के सिन्धु श्रीकृष्ण का—

मधुरं मधुरं वपुरस्य विभोर्मधुरं मधुरं वदनं मधुरम् ।
मधुगन्धि मृदुस्मितमेतदहो मधुरं मधुरं मधुरं मधुरम् ॥९२

चैतन्य के पूर्ववर्ती युग में दो और कवियों ने राधा-कृष्ण के सम्बन्ध में कविता लिखकर प्रसिद्धि पाई थी वे हैं विद्यापति और चण्डीदास। इनकी कविता में प्रकाशित राधा-तत्त्व गौड़ीय वैष्णव धर्म में प्रकाशित राधा-तत्त्व पर विचार करने से सुस्पष्ट हो जायगा। इसलिये इस विषय पर हम अलग से विचार नहीं कर रहे हैं।

गौड़ीय-सम्प्रदाय के पहले निम्बार्क-सम्प्रदाय के अन्दर हम श्रीराधा को कृष्ण के साथ अभिन्नभाव से उपास्य के रूप में स्वीकृत होते देखते हैं। निम्बार्क तैलंग ब्राह्मण थे। उनके काल के बारे में बहुत मतभेद दिखाई पड़ता है। वे रामानुजाचार्य के बाद हुए थे। चार प्रसिद्ध-वैष्णव सम्प्रदायों में अन्यतम यह निम्बार्क सम्प्रदाय सनकादि-सम्प्रदाय या हंस-सम्प्रदाय के नाम से प्रसिद्ध है। निम्बार्क दाक्षिणात्य ब्राह्मण होने पर भी वृन्दावन में रहते थे और बहुत सम्भव है कि इसीलिए कृष्णलीला के रूप में सभी

श्री, सीता आदि की जगह गोपिनी राधा को ही निम्बार्क ने प्रधानता दी है। भगवान् श्रीकृष्ण को ही निम्बार्क ने परब्रह्म स्वीकार किया है। इस परब्रह्म श्रीकृष्ण की विविध शक्तियों के सम्बन्ध में निम्बार्क ने अपने प्रसिद्ध ब्रह्मसूत्र के भाष्य 'वेदान्त-पारिजात-सौरभ' नामक ग्रंथ में जो कुछ लिखा है वह एक प्रकार से रामानुजाचार्य के विवेचन के ही अनुरूप है। पूर्ववर्तियों की तरह निम्बार्क सम्प्रदाय के लेखकों ने भी श्रीकृष्ण भगवान् को 'रमापति' 'श्रीपति' 'रमामानसहंस' आदि के रूप में विशेषित किया है। लेकिन श्रीकृष्ण के आमोद-विहारिणी के रूप में प्रेम-प्रदायिनी राधा की श्रेष्ठता ही प्रतिपादित की गई है। निम्बार्करचित 'दशश्लोकी' के पाँचवें श्लोक में हम देखते हैं—

> अंगे तु वामे वृषभानुजां मुदा विराजमानामनुरूपसौभगाम् ।
> सखीसहस्रैः परिसेवितां सदा स्मरेम देवीं सकलेष्टकामदाम् ॥

"वृषभानुनन्दिनी (राधिका) देवी को स्मरण करता हूँ—जो अनुरूप सौभगा के रूप में (कृष्ण के) बायें अंग में आनन्द से विराज रही हैं जो हजार सखियों के द्वारा सदा परिसेवित होती हैं और जो सारी मनःकामनाएँ पूरी करती हैं।" पुरुषोत्तमाचार्य ने 'दशश्लोकी' पर 'वेदान्तरत्न-मंजूषा' नामक जो भाष्य लिखा है उसमें उन्होंने वृषभानुजा राधिका के 'अनुरूपसौभगा' 'देवी' 'सकलेष्टकामदा' आदि विशेषण की जिस प्रकार से श्रुति-पुराणादि का उल्लेख करके व्याख्या की है वह यामुनाचार्य के 'चतुःश्लोकी' या रामानुजाचार्य के 'गद्यत्रय' के लक्ष्मी के लिए प्रयुक्त इस प्रकार के विशेषणों में वैकुंठनाथ युक्त व्याख्या के ही अनुरूप है। यहाँ वृषभानु-नन्दिनी राधा पंचरात्र या पुराणादि में वर्णित विष्णु की 'अनपायिनी' शक्तिमात्र हैं। राधा-कृष्ण की युगलमूर्ति जिन हजार सखियों के द्वारा सदा परिसेवित होती है उसकी व्याख्या करते हुए पुरुषोत्तमाचार्य ने एक मार्के की बात कही है। ये स्वाभाविकी सखियाँ अनन्त स्वाधीन हैं, ये भक्तजन 'सकलेष्टकाम' की पूर्ति के लिए इस युगल की सदा सेवा करते हैं। श्लोकोक्त 'मुदा' पद राधिका की 'नित्यनिरतिशय स्वाभाविकानन्दमूर्ति' का द्योतक है। 'विराजमानां' पद का तात्पर्य है, स्वरूप के रूप में और विग्रह में राधिका प्रेम, कारुण्य आदि गुण से शोभित या दीप्तिमती हैं। राधा की यह नित्यप्रेमानन्द-स्वरूपता कृष्ण के साथ 'अन्योन्यसाहित्यविशिष्टाकार' नित्य सम्बन्ध और प्रेमोत्कर्ष को व्यक्त करते ही 'अनपायित्व' का वचन

---

(१) इस ग्रन्थ का ६९-८१ पृष्ठ देखिए।

उद्धृत किया गया है—'राधया माधवो देवो माधवेन च राधिका'। इस राधातत्त्व और लक्ष्मीतत्त्व के अन्तर भी एक स्पष्ट अन्तर का उल्लेख पाते हैं। लक्ष्मी का ऐश्वर्याधिष्ठातृत्व है व्रजस्त्री का प्रेमाधिष्ठातृत्व है व्रजस्त्री का प्रेमाधिष्ठातृत्व और उसके चरम के स्मरण में ही प्रेमदातृत्व है, इसीलिए लक्ष्मी की अपेक्षा इस व्रजवधू की ही प्रधानता मानी गई है।

निम्बार्काचार्य ने अपने 'प्रातःस्मरणस्तोत्र' में राधाकृष्ण के बारे में लिखी थी। इसके अतिरिक्त उन्होंने 'कृष्णाष्टक' 'राधाष्टक' आदि अष्टकों की भी रचना की थी।

सत्रहवीं शताब्दी में वृन्दावन में गौड़ीय वैष्णव गोस्वामियों के विवेचन में ही राधातत्त्व का पूर्ण विकास हुआ। यहाँ गौड़ीय वैष्णव गोस्वामियों से गौड़ीय वैष्णव मतवाद अवलम्बी वैष्णव गोस्वामियों को समझना चाहिये केवल गौड़ देश के वैष्णव गोस्वामियों को ही नहीं समझना चाहिए क्योंकि षड्गोस्वामियों में प्रसिद्ध गोस्वामी गोपाल भट्ट दक्षिण देशवासी थे। 'चैतन्य-चरितामृत' में चैतन्यदेव ने गोदावरी के तीर पर भक्त राय रामानन्द से राधातत्त्व के बारे में जो गूढ़ और विस्तृत विचार हुआ था उसे देखने से लगता है कि गौड़ीय गोस्वामियों द्वारा प्रचारित यह राधातत्त्व ज्ञान रामानन्द में अर्थात् दक्षिणदेशीय वैष्णवों में प्रचलित था। लीलाशुक के 'कृष्णकर्णामृत' में भी इस विश्वास को पुष्ट करने की सामग्री मिलती है। लेकिन भक्त चूड़ामणि कृष्णदास कविराज के दिये हुए विवरण को कहाँ तक सच माना जा सकता है यह विचारणीय है। अन्तिम इस प्रसंग में एक और तथ्य विशेष रूप से ध्यान देने लायक है। श्रीमान् महाप्रभु के राधाभाव नामक जिस अवस्था की बात हम जानते हैं उसका अद्भुत परिचय हमें 'चैतन्यचरितामृत' ग्रन्थ में मिलता है। 'चैतन्यचरितामृत' में वर्णित महाप्रभु के सारे 'दिव्योन्माद' और भावावस्था का देखने पर पता चलता है कि महाप्रभु के राधा भाव का सम्यक् विकास दाक्षिणात्य भ्रमण के बाद ही हुआ था। दाक्षिणात्य भ्रमण के काल में महाप्रभु की बहुतेरे दक्षिणदेशीय वैष्णवों से मुलाकात हुई थी और विचार में इष्टगोष्ठी हुई थी। राय रामानन्द के साथ ही इस निभृतरसालोचना और रसास्वादन की पराकाष्ठा दिखाई पड़ती है। इसके बाद से ही महाप्रभु का भावान्तर लक्षणीय है। इसके बाद से हम उन्हें सदा राधाभाव में लीन पाते हैं। अतएव महाप्रभु के इस राधाभाव के विकास में राय रामानन्दादि दक्षिणात्य वैष्णवों का प्रभाव रहना असम्भव नहीं है। यह बात जरूर है कि रामानन्द के मुँह से 'चैतन्यचरितामृत' में कविराज गोस्वामी ने जिन

साध्य-साधन-तत्त्व पंचरस-तत्त्व और राधातत्त्व पर विचार विमर्श किया है उसे देखने से संशय होता है कि गौड़ीय वैष्णव धर्म के प्रसिद्ध तत्त्वों को ही शायद कविराज गोस्वामी ने राय रामानन्द के मुँह में डाल दिया है। ऐतिहासिक दृष्टि से हम केवल इतना ही कह सकते हैं कि गौड़ीय वैष्णवों द्वारा प्रचारित राधातत्त्व के अनुरूप तत्त्व अस्फुट आकार में दक्षिण देश में भी प्रचारित था विचार-विमर्श के समय इसीलिए चैतन्य और रामानन्द में गहरी एकता दिखाई पड़ती थी।

मुख्यतः सनातन रूप और जीवगोस्वामी की संस्कृत में लिखी विविध पुस्तकों के आधार पर ही गौड़ीय वैष्णवों का दार्शनिक मत बना है। इसमें जीवगोस्वामी की रचनाओं के अन्दर ही श्रीराधा की दार्शनिक प्रतिष्ठा है। इसलिए जीवगोस्वामी के सनातन और रूप इन दोनों बड़े पितृव्यों का अनुगामी होने पर भी हम पहले जीवगोस्वामी का अनुसरण करके राधातत्त्व को प्रतिष्ठित करने की चेष्टा करेंगे। 'श्रीकृष्ण-सन्दर्भ' और 'प्रीति-सन्दर्भ' में जीवगोस्वामी ने राधातत्त्व पर जो विचार किया है वह बहुत कुछ रूपगोस्वामी के 'संक्षेप-भागवतामृत' और 'उज्ज्वल-नीलमणि' का अनुसरण करके लिखा गया है लेकिन रूपगोस्वामी के ग्रन्थ में जिस बात का संक्षेप में उल्लेख है जीवगोस्वामी ने उन्हें अधिक विस्तृत दार्शनिक मतवाद के अन्दर ग्रहण करने की चेष्टा की है। इसीलिए तत्त्व-शोधन के लिए हम प्रधानतः जीवगोस्वामी के 'षट्-सन्दर्भ' का ही ले रहे हैं। यह दार्शनिक तत्त्व साहित्य और रसशास्त्र के अन्दर किस प्रकार रससिक्त परिपुष्ट हुआ है इस पर हम बाद विस्तारपूर्वक विचार करेंगे।

जीवगोस्वामी कृत 'तत्त्व-सन्दर्भ' 'भगवत्-सन्दर्भ' 'परमात्म-सन्दर्भ' 'कृष्ण-सन्दर्भ' 'भक्ति-सन्दर्भ' और 'प्रीति-सन्दर्भ' इन छः ग्रन्थों में ही गौड़ीय वैष्णवों के सारे मतवाद तथा राधावाद की दार्शनिक प्रतिष्ठा है। इन 'षट्-सन्दर्भों' में विवेचित मतामत कितना जीवगोस्वामी का है इसका निर्णय करना भी कठिन है। ग्रन्थ आरम्भ के विवरण में पूर्व जीवगोस्वामी ने ग्रन्थ के सम्बन्ध में जो संक्षिप्त भूमिका दी है उसे पढ़ने से पता चलता है कि इस ग्रन्थ में आलोचित तथ्यों को गोस्वामी गोपाल भट्ट ने ही पहले संग्रह किया था लेकिन स्वयं उसका इनका उपयोग नहीं किया। इन बिखरे तथ्यों का अच्छी भाँति संगठन करके एक दार्शनिक तत्त्वालोचना के तौर पर प्रतिष्ठित करने की प्रेरणा और उत्साह जीवगोस्वामी ने अपने ज्येष्ठतात-द्वय रूप और सनातन से पाया था। इसीलिए यहाँ गोपाल भट्ट की

देन कितनी है और जीवगोस्वामी की देन कितनी है इसका स्पष्ट निर्धारण संभव नहीं है।[1]

इस प्रसंग में दो-एक बातों को याद रखना चाहिये 'षट्-संदर्भ' में जीवगोस्वामी (गोपालभट्ट की हो चाहे जीवगोस्वामी की हो) के अपने जोरदार विचार नहीं हैं। एक प्रकार से हम यहाँ पुराणादि के मतों का एक सार-संकलन और उसके स्वमतविक्षेप की कुछ-कुछ नई व्याख्या पाते हैं। इसीलिए जीवगोस्वामी ने अपने विवेचन के प्रारम्भ में ही प्रमाण के तौर पर पुराणों की श्रेष्ठ प्रामाणिकता प्रतिष्ठित करने का प्रयास किया है। इन पुराणों में श्रीमद्भागवत-पुराण की श्रेष्ठता प्रतिपादित की गई है। जीवगोस्वामी का सारा विवेचन मुख्यतः भागवत-पुराण का अवलम्बन करके ही किया गया है। भागवत-पुराण की व्याख्या के बारे में जीव गोस्वामी ने अपने पूर्वाचार्य श्रीधर-स्वामी का ही सर्वत्र अनुसरण किया है। इसीलिए हम देखेंगे कि जीवगोस्वामी ने अपने संदर्भों में जिन तत्त्वों की अवतारणा की है उनमें प्रायः सभी पूर्ववर्तियों के विवेचन में मिलते हैं। उन्होंने जहाँ जितना विवेचन अपनी ओर से किया है उस भी पुराणों की प्रामाणिकता से ही सुप्रतिष्ठित करने की चेष्टा की है। अतएव शक्ति तत्त्वादि के क्षेत्र में हम देखेंगे कि हमारे पूर्ववर्णित पुराणादि की ही भाँति भूमाविष्ट कर पुराने प्रसंग नये आलोक में दिखाई पड़ रहे हैं। पूर्ववर्ती मतामत या मतवाद के बारे में हम आगे विस्तारपूर्वक विवेचन करना चाहेंगे।

गौड़ीय गोस्वामियों द्वारा व्याख्यात राधा-तत्त्व को भलीभाँति समझने के लिए हमें पहले गौड़ीय वैष्णवों के शक्तितत्त्व को भलीभाँति समझना होगा और इस शक्तितत्त्व को समझने के लिए गोस्वामियों द्वारा व्याख्यात ब्रह्मतत्त्व परमात्मतत्त्व और भगवत्तत्त्व को समझ लेना होगा। श्रीमद्भागवत में ही हमें इस परमतत्त्व के निम्नलिखित तीन रूप या स्तर के आभास मिलते हैं।

---

(१) जयतां मथुराभूमौ श्रीलरूपसनातनौ ।
यौ विलेखयतस्तत्त्वज्ञापकौ पुस्तिकामिमाम् ॥
कोऽपि तद्बान्धवो भट्टो दक्षिणद्विजवंशजः ।
विविच्य व्यलिखद् ग्रन्थं लिखितात्वृद्धवैष्णवैः ॥
तस्याद्यं ग्रन्थनालेखं क्रान्तव्युत्क्रान्तखण्डितम् ।
पर्यालोच्याथ पर्यायं कृत्वा लिखति जीवकः ॥

को परिभाषित किया है—उनकी अन्तरिन्द्रिय और बहिरिन्द्रिय में जो आनन्दमय के रूप में परिस्फुरित होते हैं—जो अपनी विविध विचित्र शक्ति और शक्तिमान् इन दोनों भेदों में प्रतिपद्यमान हैं—वही भगवान् कहलाने के योग्य हैं।[1] अतएव हम देखते हैं कि आनन्दमात्र के रूप में वही एक मात्र विशेष्य है और दूसरी सारी शक्तियाँ उनका विशेषण हैं। इस अनन्तशक्ति-विशेषण के द्वारा जो विशिष्ट है, वही भगवान् है। ऐसी विलक्षणता प्राप्त होने के कारण पूर्णाविर्भावहेतु वही भगवान् ही अखंड तत्त्व है और ब्रह्म 'अस्पष्टशक्ति-वैशिष्ट्याकार'हेतु उसी भगवान् के ही 'असम्यगाविर्भाव' हैं। श्रीजीवगोस्वामी ने 'भगवत्-सन्दर्भ' के सारे विवेचनों के अन्त में भगवान् का एक सुन्दर संक्षिप्त वर्णन दिया है। इस वचन में कहा गया है कि 'जो सच्चिदानन्दैकरूप स्वरूपभूत-अचिन्त्यविचित्र-अनन्तशक्तियुक्त हैं जो धर्म होकर भी धर्मी हैं, निर्भेद होकर भी भेदयुक्त हैं, अरूपी होकर भी रूपी हैं, व्यापक होकर भी परिच्छिन्न हैं, जो परस्पर विरोधी अनन्त गुणों के निधि हैं, जो स्थूलसूक्ष्मविलक्षण स्वप्रकाशक स्वरूपभूत श्रीविग्रह हैं, स्वानुरूपा स्वशक्ति की आविर्भावलक्षणा लक्ष्मी के द्वारा जिनका वामांग रंजित है, जो स्वप्रभाविशेषाकार-रूप परिच्छद और परिकर-सहित निज धाम में विराजमान हैं, जो स्वरूपशक्ति के विलासरूप अद्भुतगुणलीलादि द्वारा आत्माराम मुनियों के चित्त का भी औत्सुक्य न उत्पन्न करते हैं, जो स्वयं सामान्य प्रकाशाकार में ब्रह्मतत्त्व के रूप में अवस्थित हैं, जो जीवाख्यतटस्थाशक्ति के और जगत् प्रपंच के मूलीभूत मायाशक्ति के आश्रय हैं वही भगवान् हैं। 'भग' शब्द का अर्थ है ऐश्वर्य, विविध विचित्र शक्ति ही सारे ऐश्वर्यों को देती है इसीलिए पूर्ण विकसित शक्तिमान् पुरुष ही भगवान् हैं।

(१) तदेकमेवाखण्डानन्दस्वरूपं तत्त्वं थुत्कृतपारमेष्ठ्यादिकानन्दसमुदयानां परमहंसानां साधनवशात् तादात्म्यमापन्ने सत्यामपि तदीयस्वरूपशक्ति-वैचित्र्यां तद्ग्रहणासमर्थे चेतसि यथा सामान्यतो लक्षितं तथैव स्फुरद् वा तद्वदेवाविविक्तशक्तिशक्तिमत्ताभेदतया प्रतिपाद्यमानं वा ब्रह्मेति शब्द्यते। अथ तदेकं तत्त्वं स्वरूपभूतयैव शक्त्या कमपि विशेषं धर्तुं परासामपि शक्तीनां मूलाश्रयरूपं तदनुभवानन्दसन्दोहान्तर्भावितताद्दृशब्रह्मानन्दानां भागवतपरमहंसानां तथानुभवैकसाधकतम-तदीयस्वरूपानन्द-शक्तिविशेषात्मक-भक्तिभावितेष्वन्तर्बहिर्-अपीन्द्रियेषु परिस्फुरद् वा तद्वदेव विविक्ततादृशशक्तिशक्तिमत्ताभेदेन प्रतिपाद्यमानं वा भगवानिति शब्द्यते।

—'भगवत्-सन्दर्भ'।

को परिभाषित किया है—उनकी अन्तरिन्द्रिय और बहिरिन्द्रिय में जो आनन्दमय के रूप में परिस्फुरित होता है—जो अपनी विविध विचित्र शक्ति और शक्तिमान् इन दोनों भेदों में प्रतिपद्यमान है—वही भगवान् कहलाने के योग्य है। अतएव हम देखते हैं कि आनन्दमात्र के रूप में वही एक मात्र विशेष्य है और दूसरी सारी शक्तियाँ उनका विशेषण है। इस अनन्तशक्ति-विशेषण के द्वारा जो विशिष्ट है वही भगवान् है। ऐसी विशेषता प्राप्त होने के कारण पूर्णाविर्भावहेतु यही भगवान् ही अखंड तत्त्व है और ब्रह्म 'असम्यक्-वैशिष्ट्याकार'हेतु उसी भगवान् के ही 'असम्यगाविर्भाव' हैं। श्रीजीवगोस्वामी ने 'भगवत्-सन्दर्भ' के सार विवेचनों के अन्त में भगवान् का एक सुन्दर संक्षिप्त वर्णन दिया है। इस वर्णन में कहा गया है कि 'जो सच्चिदानन्दैकरूप स्वरूपभूत-अचिन्त्यविचित्र-अनन्तशक्तियुक्त है जो धर्म होकर भी धर्मी है निर्भेद होकर भी भेदयुक्त है अरूपी होकर भी रूपी है व्यापक होकर भी परिच्छिन्न है जो परस्पर विरोधी अनन्त गुणों के निधि है जो स्थूलसूक्ष्मविलक्षण स्वप्रकाशानन्द स्वरूपभूत श्रीविग्रह है स्वानुरूपा स्वशक्ति की आविर्भावलक्षणा लक्ष्मी के द्वारा जिनका वामांग रंजित है जो स्वप्रभाविशेषाकार-रूप परिच्छद और परिकर-सहित निज धाम में विराजमान है जो स्वरूपशक्ति के विलासरूप अद्भुतगुणलीलादि द्वारा आत्माराम मुनिगणों के चित्त को भी लीलारस से चमत्कृत करते हैं जो स्वीय सामान्य प्रकाशाकार में ब्रह्मतत्त्व के रूप में अवस्थित है जो जीवाख्यतटस्थाशक्ति के और अखिल प्रपंच के मूलीभूत मायाशक्ति के आश्रय है वही भगवान् है। "भग' शब्द का अर्थ है ऐश्वर्य विविध विचित्र शक्ति ही सारे ऐश्वर्यों को देती है इसीलिए पूर्ण विकसित शक्तिमान् पुरुष ही भगवान् है।

(१) तदेकमेवाखण्डानन्दस्वरूपं तत्त्वं थूत्कृतपारमेष्ठ्यादिकानन्दसमुदयानां परमहंसानां साधनवशात् तादात्म्यापन्ने सत्यामपि तदीयस्वरूपशक्ति-वैचित्र्यां तद्ग्रहणासमर्थे चेतसि यथा सामान्यतो लक्षितं तथैव स्फुरद् वा तद्वदेवाविविक्तशक्तिशक्तिमत्ताभेदतया प्रतिपाद्यमानं वा ब्रह्मेति शब्द्यते। अथ तदेकं तत्त्वं स्वरूपभूतयैव शक्त्या कमपि विशेषं धर्तुं परासामपि शक्तीनां मूलाश्रयरूपं तदनुभवानन्दसन्दोहान्तर्भावितताद‍ृशब्रह्मानन्दानां भागवतपरमहंसानां तथानुभवैकसाधकतम-तदीयस्वरूपानन्द-शक्तिविशेषात्मक-भक्तिभावितेष्वन्तर्बहिर-पीन्द्रियेषु परिस्फुरत् वा तद्वदेव विविक्तताद‍ृशशक्तिशक्तिमत्ताभेदेन प्रतिपाद्यमानं वा भगवानिति शब्द्यते।

—'भगवत्-सन्दर्भ' ।

गोविन्द अधिकारी की 'कृष्णयात्रा' की बाललीला में देखते हैं कि कवि गौरांबिका से प्रार्थना कर रहा है—

प्रेममयी ह्लादिनी गोविन्द-हृदि-वासिनी
तुमि गो आदि-कामिनी
गोविन्ददासे निदान सदय हयो सम्पद-शासिनी ॥

यहाँ जिस देवी को लक्ष्य करके प्रार्थना की जा रही है वर्णन में उसका (देवी का) एक मिश्ररूप काफी स्पष्ट है। परिव्राजक कृष्णप्रसन्न सेनने शक्ति के सम्बन्ध में गीत लिखा है—

तुमि अन्नपूर्णा मा,
तुमि श्मशाने श्यामा
कैलासेते उमा तुमि वैकुण्ठे रमा।
आर विरिंचि शिव विष्णु सब
सृजन लय पालने।
तुमि पुरुष कि नारी
ता बुझिते नारि;
स्वयं मा बुझाले से कि बुझिते पारि।
ताइ त आधा राधा आधा कृष्ण
साजिले वृन्दावने ॥

फिर गोविन्द चौधुरी के गीत में देखते हैं—

श्मशाने मुण्डमाले रे मन पाले एमन कृत्तिवास
कभु काली-रूपे तारा करे धरे करवाल
कखन वा सीता रूप, मूले किन्तु किछु नय
बहुरूपि देवता किछुइ बुझिते नारे।
आज येमन गोविन्देर काछे दुर्गारूपे एसेछे,
काल देखबे राधा-रूपे श्यामेर वामे बसेछे।
ताइ बलि एइ काया किछु नय शुधु माया,
मरले परे आनेर धानो—शुकाय आबार चौचारे ॥

इस तरह के गीतों की बंगला साहित्य में कोई कमी नहीं है। इन गीतों को देखने से पता चलता है कि यहाँ गौराम्बा बंगाल की सभी तरह की देवियों से सहज ही में मिलजुलकर एक हो गई है। इस सहज मिलन का कारण है, बंगाल की जनता के धर्मविश्वास या धर्मसंस्कार के अन्दर ये देवियाँ अति सहज भाव से मिल-जुलकर एक बनी हुई हैं।

आधुनिक काल में अर्थात् बीसवीं सदी के प्रारम्भ में क्षेत्रमोहन बन्द्योपाध्याय की 'ठकुरानी की कथा' नामक पुस्तक में राधातत्त्व पर सुन्दर विवेचन मिलता है। विवेचन पूर्ववर्ती गोस्वामियों के विवेचन के आधार पर होने पर भी उन्होंने अपने ग्रंथ में कुछ-कुछ मौलिकता का परिचय दिया है। गोस्वामियों के सिद्धान्तों को भी जगह-जगह काफी माधुर्यमंडित करके प्रकट किया है। उन्होंने भी अपने समग्र विवेचन में राधा को 'मूला आद्या प्रकृति-शक्ति' के रूप में प्रतिष्ठित करने की चेष्टा की है।

विवेचन के प्रारम्भ में ही ग्रंथ के प्रतिपाद्य विषय को बताते हुए लेखक ने श्रीराधिका का अत्यन्त सुन्दर और तात्त्विक व्यंजनागर्भ परिचय दिया है। 'राधा-कनकलता-वेष्टित कृष्ण-तमाल हैं विराजमान निबिड़ अन्धकार की भाँति गोविन्द-नीलमणि की दुर्लक्ष्य दुर्लभ मूर्ति को लोक-लोचनों को सुलभ बनाने के लिए ही करुणामयी राधा-कनकवर्णी उज्ज्वल दीप के भाँति श्यामसुन्दर की नित्य-सहचर हैं। यह युगल-तत्त्व ही नित्य-सत्य है ब्रह्मावस्था में भी यह युगल है। हम गोस्वामियों के विवेचन में देख आए हैं कि ब्रह्म भगवान् का ही अंशमात्र है भगवान् की ही 'तनुभा' है यहाँ शक्ति का विकास न्यूनतम है, कहा जा सकता है कि बिलकुल नहीं है। वर्तमान लेखक के मतानुसार यह ब्रह्मतत्त्व गोविन्दराधातत्त्व की ही सुषुप्तावस्था है यह है लीला के सभी तरंगायित भावों को सम्यक रूप से वर्जन पूर्वक बृहदारण्यक की—'प्रियया स्त्रिया सम्परिष्वक्तो न बाह्यं किंचन वेद, नान्तरं'—अवस्था "तब पुरुष नहीं जानता है कि वह पुरुष है, नारी नहीं जानती है कि वह नारी है। यह जो अद्वय निस्तरंग ब्रह्मानन्द है वही तैत्तिरीय का—'रसो वै सः' है। यही कुंज में राधालिंगित सुषुप्त गोविन्द हैं, यही गोपीपट्ट में लिंगमूर्ति है—प्राचीन "शिवमद्वैतम्" है, राधा यहीं नित्य नारी हैं कृष्ण यहीं नित्य पुरुष हैं, इनमें कौन प्रधान है, कौन अप्रधान है यह प्रश्न नहीं उठता है, बल्कि केवल भक्तों के लौकिक व्याकरण को उलटना होगा—पुलिंग शब्द इन्द्र ब्राह्मणादि शब्द को प्रधान करके तदधीन स्त्री प्रत्ययसिद्ध इन्द्राणी ब्राह्मणी आदि शब्दों को नहीं पाना होगा। उसी की भाँति राधारानी को 'प्राणेश्वरी' धार्य करके उसके पुलिंग में तदधीन उसके कान्त को 'प्राणेश्वर' सम्बोधन करना होगा गोविन्द सखीजनों के साक्षात प्राणेश्वर नहीं हैं प्राणेश्वरी के वल्लभ होने के कारण ही प्राणेश्वर हैं।[1]

(१) पुस्तक पूर्वालोचित 'राधावल्लभ' सम्प्रदाय के मत।

"वेदान्त शास्त्र का निर्विशेष ब्रह्मवाद मान्य नहीं है लेकिन वह प्रसन्न में 'रसशास्त्र का एकदेशभाव है, अस्पष्ट है—राधाकृष्ण की कुंजभवन में सुषुप्ति है। किन्तु सुषुप्तिभंग के बाद लीलातरंगित 'अपर वेद ही अधिक वेद है, और वह—सुषुप्तिमुक्त राधाश्याम प्रिय सखीगण मञ्जरी यथोमति कामधेनु वृन्द कल्पतरुमय वृन्दारण्य की कोयल और पुष्पवाटिका यमुना का स्निग्ध जल शरदचन्द्र का मेला और नाना नर्म परिहास लीला है। वहाँ ब्रह्मरूप है वहाँ भी सुषुप्त' एक अद्वय राधागोविन्द' है।

निकुंज मंदिर माझे सुखद कुसुमसेजे
घुमे दोहा बाँधि भुजपाशे।"

हमने पहले श्रीजीवगोस्वामी का अनुसरण कर भगवत् शक्ति के सम्बन्ध में जो विवेचन किया है उससे पता चलता है कि श्रीभगवान् की स्वरूप शक्ति की अभिव्यक्ति दो प्रकार से होती है एक उनके स्वरूप में और दूसरे उनके स्वरूप-विभव में। भगवान् की स्वरूप-शक्ति के अन्दर स्व प्रकाशतालक्षण वृत्तिविशेष है वही विशुद्धसत्त्व है। भगवान् के इसी विशुद्ध सत्त्व से ही धाम परिकर, लीलापार्षद सेवकादि वैभवों का विस्तार हुआ है और ब्रह्माण्ड के जीवसमूह भगवान् की तटस्थाशक्ति से जात हैं, जड़-जगत् उनकी बहिरंगा मायाशक्ति से बना है। लेकिन वर्तमान लेखक के मतानुसार समग्र ब्रजधाम—यहाँ तक कि ब्रजेतर धाम और मूला प्रकृति मायाशक्ति एकमात्र राधा का परिणाम और विवर्तन है। श्रीराधिका' महामाया मोदमाया योगमिश्रा श्रीललिता पौर्णमासी प्रेम जिस नाम से क्यों न पुकारा जाय—गोविन्द की स्वरूपशक्ति प्रकृति प्यारी प्रेम की देवी गोविन्द की प्रीति के लिए अपने को गोविन्द के आलिंगन में रखकर और गोविन्द को अपने प्रगाढालिंगन में रखकर दोनों सम्मिलित होकर, दोनों आत्मविभोर होकर, सुषुप्त सुखरूप ब्रह्म होकर रहते हैं और परस्पर थोड़ा बहुत विरहित होकर, सम्मुख अथवा खड़े होकर परस्पर स्पर्शनीय होकर या गोष्ठादि अवकाशान्तरित अतएव दर्शन के आयोचर होकर समुत्कंठित रहते हैं और स्वयं सम्पूर्ण अखंडाकार में रहकर भी श्रीराधा—छोटे खंडाकार में अम्बा पया यशोदा नन्दगोपादि पशु-पक्षी यमुनादि के रूप में स्वयं विन्यस्ता परिणता होकर सुप्तोत्थित जाग्रत ब्रजभूमि होती है। गोविन्द के ही सुख के लिए मथुरा द्वारका वैकुंठ, पृथ्वी पातालादि देश और देश के जीव तथा दूसरी सम्पत्ति के रूप में स्वयं विवर्तित होकर स्वप्नवत् ब्रजेतर व्यक्ति होती है। श्रीमती की तीन मूर्तियाँ हैं स्वरूप राधा-मूर्ति परिणाम ब्रजभूमि और विवर्त ब्रजेतर लोकमूर्ति। हम देखते हैं

कि इस मत के अनुसार राधा सत्, चित् और आनन्दरूपी कृष्ण की स्वरूपशक्ति के तीन अंशों में सिर्फ एक अंश नहीं है, राधा ही समग्राथ है—एक और अद्वितीय। इस अखंड-शक्ति का परिणाम ही समग्र स्वजन-पार्षद-जीवजन्तु-पशुपक्षी के साथ व्रजभूमि है और जिसे जगत्कारण बहिरंगा मायाशक्ति कहते हैं वह राधा का विवर्त मात्र है। इसके अन्दर यह भी देखना होगा कि लौकिक मृत्-परिणति मृद्घट और अलौकिक राधा-परिणति व्रज में एक मौलिक अन्तर है। वह अन्तर यह है "मिट्टी के घट में छोटे-छोटे अंशों में विभक्त होने पर सारे छोटे-छोटे अंशों के एकत्र न होने से सारी मिट्टी नहीं मिलती है। लेकिन 'समग्रा' राधारानी स्वयं अखंडाकार में खड़ी भी है मगर व्रजाकार में व्रज-गोपगोपी आदि वस्तुओं में घट में मिट्टी की भाँति, वर्तमान है। राधा मूलरूप में भी पूर्ण है मगर समग्र व्रज राधा का ही कायव्यूह है।"[1]

राधा-कृष्ण के प्रसंग में पहले अनादि शाश्वत 'पुरुष' और अनादि शाश्वत 'नारी' की बात कही गई है। यह 'पुरुष' और 'नारी' तत्त्व ही 'विषय' एवं 'आश्रय' तत्त्व हैं। जो कृष्ण को प्यार करती हैं वे प्यार के 'आश्रय' और स्वयं कृष्ण प्यार के 'विषय' हैं। आश्रय निरन्तर कृष्ण की तुष्टि के लिए बहुतेरे प्रकार की चेष्टा करते हैं। ये आश्रय ही भोग्य हैं सेवक हैं—यही नारी तत्त्व है। जो विषय है भोक्ता है सेव्य है, वही पुरुषतत्त्व है। "सारे व्रजवासी क्या नन्द, सुबल क्या यशोमती सुन्द चन्द्रा तथा ललिता राधा—सभी अपने अपने भाव के अनुसार कृष्ण को ही प्यार करती हैं अतएव एक गोविन्द ही एक अद्वितीय पुरुष हैं दूसरे सभी नारी हैं। पुरुषवेषी नन्द-सुबल-श्रीदामादि राधा-परिणाम के विवर्तन के उदाहरण हैं, वे पुरुष नहीं हैं वे राधा परिणाम हैं राधा-धातु की बनी हुई सब नारियाँ हैं। व्रज में पुरुषवेषी नन्द का स्वरूपतः नारी होकर भी उनका पुरुष होने का अभिमान विवर्तमात्र है विवर्तवश यह पुरुषाभिमान और तज्जात पुरुषाभिनिवेश के न होने से पितृवात्सल्य और सख्य रस में बाधा होती है।

प्रश्न हो सकता है, 'अगर प्यार करने से ही नारी हुआ जा सकता है तो कृष्ण भी तो हमारी ठकुरानी को प्यार करते हैं इसलिए नारी हैं और ठकुरानी प्यार का 'विषय' होकर पुरुष हैं।" इसके उत्तर में

---

(१) तुलनीय—पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात् पूर्णमुदच्यते ।
पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ॥

कहा गया है—"साफ कहने में क्या राधा-कान्हा में कौन पुरुष है, कौन नारी है इसका विचार करने की सामर्थ्य हममें नहीं है आपस में ही कुछ नहीं जानते। राधा और उनका परिणाम समग्र व्रजभूमि कृष्ण-प्रीति का आश्रय होने के कारण नारी है और व्रज को प्यार करके व्रज-प्रीति का आश्रय होने के कारण कृष्ण भी नारी हैं।

साधारण तौर से कहा जा सकता है कि—"कारण" की सुषुप्ति-अवस्था ही ब्रह्मनिर्विशेष है वास्तव धाम व्रजलोक है और स्वप्नलोक जगत्-लोक है। यह व्रजलोक साधारणतः व्रज के बाहर कल्पित होता है। लेकिन लेखक के मतानुसार—"वस्तुतः बहिर्देश नहीं है चूंकि व्रज अनन्तव्यापी है समग्र देश व्रज और नित्यलोक है तदतिरिक्त कोई स्थान नहीं है। हम यथा गृह में शयित रहकर घर के अन्दर ही स्वप्न में बड़े-बड़े शहर और मैदान को रचित देखते हैं वह मानो घर के बाहर है मगर घर के बाहर नहीं है—घर के अन्दर ही तद्वत् व्रज में ही रहकर कुंज में निद्रित युगल जब स्वप्न देखते हैं, तब व्रज के अन्दर ही व्रज के बाहर की भांति नाना लोकों की रचना मिलती है। वहां-वहां गोविन्द अपने को—मथुरेश वासुदेव द्वारकाधिपति किंवा अयोध्या के राम वाराह नरसिंह, द्वारका के राजा समुद्र के तीर पर मोहिनी भावना के कल्पित समझते हैं श्रीमती ठकुरानी अपने को लक्ष्मी रुक्मिणी सत्यभामा सीता दमयन्त्यादि समझती है। हम भी जगत्-लोक के जीव हैं—"हमीं व्रज के नन्द-यशोमती सुख-सारी भ्रमर-भ्रमरी वृक्ष-लता श्रीदाम-सुबल कृष्ण-प्रेयसी या सखीगण—अर्थात् कृष्ण के सेवक नारीगण हैं उसे भूल गए हैं सही में लेकिन स्वरूप भूल जाने से क्या होता है हम नारी ही हैं। अखिल जीव का शाश्वत नारीत्व ही अखिल जीव का शाश्वत रासत्व है।

सांख्य के मतानुसार जिस पुरुष-प्रकृति का विवेचन किया गया है वहां प्रकृति अकेली जड़ और स्वतंत्र है। अचेतन प्रकृति पुरुष से सम्पूर्ण अलग है। सन्निधान सम्पर्क से प्रकृति या पुरुष में या दोनों में चंचलता होती है यह चंचलता ही बंधन है। इस मत के अनुसार भ्रम ही बंधन है अभेद—कैवल्यप्राप्ति ही मुक्ति है दुःख के अत्यन्ताभाव से ही मुक्ति होती है—इसका मतलब यह नहीं कि मुक्ति आनन्दरूप है। लेखक के मतानुसार इस प्रकार के मत के सांख्यकार 'ऋषि' हैं मगर महर्षि नहीं हैं अंश-ऋषि मात्र हैं। यह माया पुरुष की ब्रह्म की शक्ति है—जिसके द्वारा ब्रह्म सगुण होकर ईश्वर हुए हैं प्रकृति ईश्वर की 'नारी' है ईश्वर की उपाधि है। वेदान्त कह सकता है कि कोई भी उपाधि शक्ति कारणता ब्रह्म में होने पर ही ब्रह्म अद्वय न होकर सद्वय होगा

छुप जाने पर निरुत्साह रस के रसत्व का अभाव होता था। इसीलिए राधा-गोविन्द परामर्श करके व्रज में बिलकुल ही आँखों के आँसू नहीं पोंछते हैं छोटे-लम्बे विरह में प्रेयसी की आँखों का आँसू प्रवाहित करके बाद में पुनर्मिलन संघटन के द्वारा अपने करकमलों का चुम्बन करके गोविन्द प्रेयसी के चन्द्रवदन के आँसू पोंछते हैं मिलन] के आँसू जितने ही छलछला उठते हैं गोविन्द उतने ही यत्न से समादर से आँसू पोंछते हैं।

सुषुप्ति में भी कृष्ण का जिस प्रकार राधा से गहरे आलिंगन के साथ मिलन होता है जागने पर भी उसी तरह सर्वत्र ही राधा—सब कुछ ही राधा है। इस बात को लेखक ने बड़े सुन्दर ढंग से कहा है—"कृष्णने जाग कर बगल में पीत-वसन देखा सोने के रंग का पीत वसन अंग में लपेटने जाकर देखा कि वह वसन नहीं है वह राधा है—ह्लादिनी है—प्यार की रानी है। इसी एक ही राधा ने अपनी सोलह कलाओं से सोलह हजार गोपियाँ बनाकर प्रत्येक गोपी का प्रेमवैचित्र्य आस्वाद कराया है उन्होंने एक विश्वव्यापिनी नारी ही गुरु अभिमन्यु (आयान घोष) होकर, जटिल-कुटिला होकर अनगिनत बाधा-विपत्तियों के अन्दर से प्रेम की परिपुष्टि की है, सुबल मधुमंगल श्रीदामादि होकर नर्मसखा प्रिय कृष्ण को सख्य रस का आस्वाद कराया है नन्द-यशोदा होकर वात्सल्य रस का आस्वाद कराया है इस तरह सब ही श्रीराधा का कायव्यूह हो उठा है। यह सर्वव्यापिनी प्रीति—इस सर्वव्यापिनी नारी श्रीराधा की ही जय है—यह जयकार केवल भक्त के कंठ में ही नहीं—स्वयं श्रीभगवान् के कंठ में भी है।

---

किन लोगों ने रचा इसके बारे में काफ़ी बहस है लेकिन इन बहसों और शंकाओं के बावजूद पूर्ववर्ती काल के सभी स्थूल सूक्ष्म-हस्तावलेपों की संभावनाओं को काटते हुए एक बात माननी पड़ती है कि ये गीतिकाओं में बंगाल के प्राणधर्म और प्रेमधर्म के कितने ही सार्थक चित्र हैं। साहित्य के पक्ष में यही इनका विशेष मूल्य है। इन प्रेम-गीतिकाओं से वैष्णव प्रेम-कविताओं की तुलना करने पर दोनों में कई आश्चर्यजनक साम्य देखते हैं। ये साम्य केवल घटना सम्बन्धी ही नहीं भाव और भाषा सम्बन्धी भी हैं। इन बातों को देखकर हम स्वभावतः इन पर वैष्णव-कविता के प्रभाव की बात कह सकते हैं। लेकिन ये साम्य एक पर दूसरे का प्रभाव जनित न होकर शायद यही बात सच है कि बंगाल की एक विशेष जीवन-प्रणाली—और जिस विशेष जीवन में प्रेम की भी एक विशेष धारा थी—उस प्रेम की अभिव्यक्ति की भी कई विशेष भंगिमायें थीं। उस भाव की धारा और अभिव्यक्ति की भंगिमा एक सामान्य जातीय उत्तराधिकार के तौर पर वैष्णव कविता और दूसरी प्रेम-गीतिकाओं में दिखाई पड़ी है। भाव और अभिव्यक्ति की भंगिमा की दृष्टि से यह साम्य जगह जगह कितना गहरा है यह कुछ उदाहरणों से साफ़ हो जायगा। जिस तरह वैष्णव-साहित्य में देखते हैं कि कृष्णने वंशी बजाकर राधा को घाट पर आने का संकेत किया है इन गीतिकाओं में बहुतेरे स्थलों पर देखते हैं कि उसी तरह नायक ने नायिका को अकेली घाट पर आने के लिए इशारा किया है।

---

(१) पुनश्च
जिरे जिरे आर बाजिबी मुरुली जिल हूते।
आर किवा बाजाइल बाँशी मलुयारे चाहिते॥
आसमानेते बैतार बड़ डाके घने घन।
बाँशी शुन्या सुन्दर कन्यार चाँच्या वेल मुन॥
मलुआ (मैमनसिंह गीतिका)

आषाढ़ श्रावण मासेर बाँशी लम्बे लम्बे बेला।
नाम धरिया बाजाय बाँशी कमलिनी राधा॥
सेइ बाँशी बाजाइया चहबाल घोष्ठे जाय।
आजि केन सुन्दर कन्या फिर्या फिर्या चाय॥
आजि केन अहवाल तोमार हृदय पुरन।
तोमार हृदे बाँशी हृदय दोषण॥

सूख जाने पर निरुत्साह रस के रसत्व का अभाव होता था। इसीलिए राधा-गोविन्द परामर्श करके अब में बिलकुल ही आँखों के आँसू नहीं पोंछते हैं छोटे-लम्बे विरह में प्रेयसी की आँखों का आँसू प्रवाहित करके बाद में पुनर्मिलन संघटन के द्वारा अपने कमलकरों का चुम्बन करके, गोविन्द प्रेयसी के चन्द्रवदन के आँसू पोंछते हैं मिलन] के आँसू जितने ही छलछला उठते हैं गोविन्द उतने ही यत्न से लगातार वे आँसू पोंछते हैं।"

सुषुप्ति में भी कृष्ण का जिस प्रकार राधा से गहरे आलिंगन के साथ मिलन होता है जागने पर भी उसी तरह सर्वत्र ही राधा—सब कुछ ही राधा है। इस बात को लेखक ने बड़े सुन्दर ढंग से कहा है—"कृष्णने जाग कर बगल में पीत-वसन देखा सोने के रंग का पीत वसन अंग में लपेटने जाकर देखा कि वह वसन नहीं है वह राधा है—ह्लादिनी है—प्यार की रानी है। इसी एक ही राधा ने अपनी सोलह कलाओं से सोलह हजार गोपियाँ बनाकर प्रत्येक गोपी का प्रेमवैचित्र्य आस्वाद कराया है उसीने एक विश्वव्यापिनी नारी ही कुट अभिमन्यु (आयान घोष) होकर, जटिल-कुटिला होकर अनगिनत बाधा-विपत्तियों के अन्दर से प्रेम की परिपुष्टि की है सुबल मधुमंगल श्रीदामादि होकर मर्मसखा प्रिय कृष्ण को सख्य रस का आस्वाद कराया है नन्द-यशोदा होकर वात्सल्य रस का आस्वाद कराया है इस तरह सब ही श्रीराधा का कायव्यूह हो उठा है। यह सर्वव्यापिनी प्रीति—इस सर्वव्यापिनी नारी श्रीराधा की ही जय है—यह जयकार केवल भक्त के कंठ में ही नहीं—स्वयं श्रीभगवान् के कंठ में भी है।

---

# परिशिष्ट

## बंगाल का वैष्णव प्रेम-साहित्य और पार्थिव प्रेम-साहित्य

बंगाल की वैष्णव-कविता में वर्णित श्रीराधा की एक प्राकृत मानवीय मूर्ति है। हम ने पहले कहा है कि साहित्य की दृष्टि से विचार करने पर वैष्णव साहित्य में बहुतेरी जगहों में यह प्राकृत मानवी राधा ही काया-मूर्ति है, वृन्दावन की अप्राकृत राधा उसकी अशरीरी छाया-मूर्ति है या यों कहें कि प्राकृत मानवी की ही प्रतिष्ठा हुई है—उस पर अप्राकृत वृन्दावन का क्षण क्षण पर स्पर्श लगा है। वैष्णव-कविता की राधा पर विचार करते हुए स्वर्गीय दिनेशचन्द्र सेन ने एक जगह अत्यन्त अभिधानयोग्य कुछ बातें कही हैं। उन्होंने कहा है—"काजलरेखा की सहिष्णुता महुआ का क्रीड़ाशील विचित्र प्रेम मलुआ और चन्द्रावती की निष्ठा कांचनमाला का प्रेम की अग्नि में जीवन-आहुति—संक्षेप में किसी भी युग में किसी भी नायिका ने प्रेम के पथ पर चलकर जो असामान्य गुण दिखाए हैं—राधा उन सब की प्रतीक है। सैकड़ों सती चिता पर जल कर भस्म हो गई हैं—उस चिता की पूत विभूति से राधा का उद्भव हुआ है। वे 'सती' गण और नायिकाएँ हव्य स्वरूप हैं लेकिन जब यह हव्य होमाग्नि की आहुति होती है तब उसका नाम होता है राधा-भाव। साहित्य की दृष्टि से विचार करने पर हम देखते हैं कि बंगाल में युगों से जिन नारियों ने प्रेम की साधना की है उनसे राधिका की एक सजातीयता है। बंगाल की राधा अनेक स्थलों में 'अबला-सरला' बंगाली घर की लड़की या कुलवधू बन गई है। प्रेम सभी देशों और सभी कालों में एक होने पर भी *भिन्न-भिन्न देशों की जीवन-यात्रा और परम्परा* का अवलम्बन करके प्रेम भी अपने अवस्थान और अभिव्यक्ति की विशेषता के अन्दर से विशिष्ट हो उठता है। इसीलिए वैष्णव-कविता का अंग्रेजी अनुवाद करने बैठा तो 'मानिनी राधा' शब्द का ठीक-ठीक प्रतिशब्द नहीं दे पाया। वास्तव में 'मानिनी राधा' में एक ऐसी सूक्ष्म सुकुमार भाव-लीलता है जो यूरोपीय प्रेमजीवन में सुलभ नहीं है। जहाँ जीवन में सुलभ नहीं है वहाँ भाषा में सुलभ कैसी होगी? भारतवर्ष के राधा-प्रेम का

विश्लेषण करने पर हम देखते हैं कि राधा-कृष्ण के प्रेम के कुछ विशेष अवस्थान थे। या तो कुल की वधू राधा ने काँख में गागर लिए घाट पर पानी भरने जा कृष्ण का साक्षात्कार पाया है नहीं तो गायों को चराते हुए कृष्ण की वंशी सुनकर प्रेमासक्त हुई हैं नहीं तो ग्वाले की कुलवधू दही-दूध लेकर हाट चली है रास्ते में कृष्ण से साक्षात्कार और मिलन हुआ है, भारतीय रमणियाँ शैशव से यौवन में प्रवेश करते ही या कुलवधू होते ही सभी दशाओं में 'घर हइते आंगिना विदेश' (घर से आंगन में जाना विदेश हो जाता है) ग्रामीण जीवन के इस प्रकार की सामाजिक परिस्थिति में प्रेम करने के जो-जो सुभीते थे राधा की प्रेमलीला में हम केवल उन्हीं का उल्लेख या प्रसिद्धि पाते हैं। झूलन रास होली आदि लीलाएँ ग्रामबाला या ग्रामवधू के लिए प्रशस्त नहीं हैं राजोद्यान या राज-अंतःपुर में ही इसके लिए अधिक संभावना रहती है। इसीलिए हम देखते हैं कि पूर्वानुवृत्ति के तौर पर बंगाली कवियों ने इन लीलाओं के कुछ-कुछ पद लिखे हैं सही में लेकिन इन लीलाओं के अन्दर राधा-प्रेम का उल्लास नहीं दिखाई पड़ता है। उस उल्लास को सहजभाव से व्यक्त करने के लिए दूसरी विविध ग्राम्य प्रेमलीलाओं को गढ़ना पड़ा है।

भारतवर्ष की प्रकृति से यहाँ की जीवन-प्रणाली का जो सहज बंधन है उसमें हम देखते हैं कि भारतवर्ष की वर्षाऋतु और यहाँ के प्रेम से एक घनिष्ठ सम्बन्ध है। इस सम्बन्ध को सुविदित और सुमधुर अभिव्यक्ति वाल्मीकि के युग से आज तक निरन्तर चली आई है। इसीलिए भारतवर्ष की सार्थक विरह की कविता है वर्षा की कविता। वैष्णव कविता में भी यही बात देखते हैं। इस वर्षा से कदम्ब-कुंज का गहरा सम्बन्ध है। क्या इसीलिए कदम्बकुंज धीरे-धीरे इस तरह वैष्णव-साहित्य में मुख्य हो उठा और लीलावतार श्रीकृष्ण से अभिन्न भाव से जुड़ गया? घोर वर्षा में इस नीपकुंज की महिमा जिस तरह निखर उठती है, संसार में दूसरी जगह वह दुर्लभ है। शायद इसीलिए केवल भारतीय वैष्णव-साहित्य में ही नहीं भारतीय प्रेम-साहित्य में इस नीपकुंज ने इतना बड़ा स्थान अधिकृत कर रखा है।

घाट पर पानी भरने जाकर मनचाहे मित्र से साक्षात्कार और प्रेम यह केवल बंगाल के वैष्णव-साहित्य में ही नहीं बंगाल के सारे प्रेम-साहित्य में सार्वभौम है। वैष्णव-कविता के अलावा बंगाल में जो दूसरी प्रेम-कविताएँ मिलती हैं उन 'मैमनसिंह-गीतिका' और 'पूर्वबंग-गीतिका' के अन्दर हम सर्वत्र इस चीज को पाते हैं। इन गीतिकाओं को जिस समय

भिन्न लोगों ने रचा इसके बारे में काफी सन्देह है लेकिन इन संदेहों और शंकाओं के बावजूद पूर्ववर्ती काल के सभी स्थूल सूक्ष्म-हस्तावशेषों की संभावनाओं को काटते हुए एक बात माननी पड़ती है कि ये गीतिकाओं *में बंगाल के प्राणधर्म और प्रेमधर्म के कितने ही सार्थक चित्र हैं।* साहित्य के पक्ष में यही इनका विशेष मूल्य है। इन प्रेम-गीतिकाओं से वैष्णव प्रेम-कविताओं की तुलना करने पर दोनों में कई आश्चर्यजनक साम्य देखते हैं। ये साम्य केवल घटना सम्बन्धी ही नहीं भाव और भाषा सम्बन्धी भी हैं। इन बातों को देखकर हम स्वभावतः इन पर वैष्णव-कविता के प्रभाव की बात कह सकते हैं। लेकिन ये साम्य एक पर दूसरे का प्रभाव वशित न होकर शायद यही बात सच है कि बंगाल की एक विशेष जीवन-प्रणाली—और जिस विशेष जीवन में प्रेम की भी एक विशेष धारा थी—उस प्रेम की अभिव्यक्ति की भी कई विशेष भंगिमाएँ थीं। उस भाव की धारा और अभिव्यक्ति की भंगिमा एक सामान्य जातीय उत्तराधिकार के तौर पर वैष्णव कविता और दूसरी प्रेम-गीतिकाओं में दिखाई पड़ी है। *भाव और अभिव्यक्ति की भंगिमा की दृष्टि से यह साम्य* जगह जगह कितना गहरा है यह कुछ उदाहरणों से साफ हो जायगा। जिस तरह वैष्णव-साहित्य में देखते हैं कि कृष्णने बंसी बजाकर राधा को घाट पर आने का संकेत किया है इन गीतिकाओं में बहुतेरे स्थलों पर देखते हैं कि उसी तरह नायक ने नायिका को अकेली घाट पर आने के लिए इशारा किया है।

---

(१) तुलनीय सिरे छिल धार बाँशिरी कृष्ण लिल हाते ।
डाक दिया बाजाइल बाँशी महुयारे आसिते ॥
आसमानेते चाँदार मत डाके घने घन ।
बाँशी शुन्या सुन्दर कइन्यार जोम्मा गेल सुख ॥

महुया (मैमनसिंह गीतिका)

घाटेर आगुन बाँशीर बाँशी मध्ये मध्ये खेरा ।
नाम धरिया बाजाय बाँशी कलंकिनी राधा ॥
सेइ बाँशी बाजाइया अइयाछ गोष्ठे जाय ।
आजि केन सुन्दर कन्या फिरुया फिरुया चाय ॥
आजि केन अइयाछ तोमार हइल एमन ।
तोमार हाते बाँशी हइल दोषमन ॥

घरेर पाशे आमर पाता काइछया मामास भर ॥
मिलिल सोनार अंग राशि निशाकाले ।
अभागी मिरटे थाकले मुखाइताम कैसे ॥
संसार घुमाइया आछे केवल आमि जाँगी ।
हइया घरेर बाहिर कोन पथे आसि ॥
काटया गेछे काला मेघ चाँदेर उदय ।
एइ पथे आइते गेले कुलमानेर भय ॥[1]
डाल नाइ पात नाइ फुटिया ना रहबे फुल ।
बन्धुरे पाइले आमार किसेर जातिकुल ॥

इन पदों के बारे में दीनेश बाबू का मन्तव्य अत्यन्त मर्मस्पर्शी है, इसलिए उसे उद्धृत किए देता हूँ। "इन पदों से साफ समझ में आता है कि चंडीदास के राधाकृष्ण पदों का आधार कहाँ है। ये चंडीदास के परवर्ती हैं या नहीं यह नहीं कह सकता। लेकिन सारे बंगाल में जो कविताएँ किसी पूर्व युग में फूल की तरह बिखर गई थीं उन्हीं ने परवर्ती काल में वैष्णव कविता को समृद्ध किया है यह बात स्पष्ट समझ में आती है। काञ्चनमाला की खेदोक्ति चंडीदास के बहुतेरे पदों की बात स्पष्ट और अस्पष्ट रूप से स्मरण करा देगी।

तोमार लागिया आमि जीयन्ते जे मरा ।
कर्मदोषेते आमि हइलाम क्पालपोड़ा ॥

बड़र संगे छोटर पिरीति हय अपराध ।
उचा गाछे उठले अमन पड़िया मरण ॥

जमीन छाड़िया आसो दिले शून्य ना रय भर ।
हिमार मास लागया दिले आगुन ना हय पर ॥

फुलेर संगे भमरार पिरीत भमन आसे शुमर वाय ।
एक फुलेर मधु खाइया आर फुलेते जाय ॥

मेघेर संग चाँदेर आलाप कत काल रय ।
आवे देखि अंधकार चाँदेर उदय ॥

फुलेकेर संग पिरीत सेवे ज्वाला घटे ।
भमन जिलार संगे हठात पिरीत आर छूलेते काटे ॥

ना बुझिया ना शुनिया आगुने हात दिले ।
कर्मदोषे अभागिनी आगुनि मजिबे ॥

इस तरह देखते हैं कि इन गीतिका के प्रेम-उपाख्यान और उसके वर्णन के अन्दर बहुतेरे स्थान हैं जो वैष्णव-कविता के पद—विशेष करके

(१) तुलनीय— जहिओ बन्धुरे तह कहिओ बन्धुरे ।
मननिरोधी हैल पाप आसारे ॥ चंडीदास ।

पूर्वबंग गीतिका के चौथे खण्ड की द्वितीय संख्या में 'धीलादेवी' की गाथा में एक गाना है उसमें हम देखते हैं कि साहित्य के तौर पर भाव और अभिव्यक्ति दोनों ही दृष्टियों से बंगाल की वैष्णव-कविता से इसकी समता होती है।[1]

अबला नारी का प्राण लेने के लिए केवल वृन्दावन में ही कृष्ण की बंसी बजी थी ऐसी बात नहीं बल्कि बंगाल के पनघटों और मैदानों में भी बंसी बजी थी और आज भी बजती है। विश्वव्यापी प्रेम की यह भी एक प्रकार की नित्यलीला है। अप्राकृत प्रेम की नित्यलीला का गान करते हुए रसिक वैष्णव—यहाँ तक कि भक्त कवियों को भी सामग्री लेनी पड़ी है प्राकृत प्रेम की नित्यलीला से। चंडीदास आदि की वैष्णव-कविता जिस अबला की प्राण-हरणकारी बंसी के स्वर से भरपूर है, इन गीतकाव्यों की बहुतेरी गीतिकाएँ भी उसी स्वर से भरपूर हैं। चरवाहे कंक की बंसी के बारे में कहा गया है—

---

(१) बन्धु आज तोमारे स्वपन देखि राइते ।
तोमारे समय पाइना कइते ॥
आमि जे अबुला नारी मनेर कथा कइते नारि
कलेर कले बुक भेसे जाय आखिर मासि दुखे ।
समय पाइना कइते ॥
मनेर माधुर पूजलाम गइला गाथलाम बनमाला ।
(गो सखि) समय पाइना।
(आमार) बागान बने फुल फुटिल भ्रमर सीमा नाई ।
कोन देशे दिल आगुन आमार सकल पुड्या छाइ ॥
(गोसखि) समय पाइ ना।
एक दिन घरेर देखा जो आमि पासुरिते ना पारि ।
मने छिल प्राण बन्धुरे आमि काजल करिया परि ॥
(समय पाइना)

: : :

बन्धु यदि हइत आमार कनक चाम्पार फुल ।
खोंपाय बांधाइया तारे काने परताम फुल ॥ (समय पाइ ना)
बन्धु यदि हइत आमार पइरन नीलाम्बरी ।
सर्वांग जुड़िया परताम नाइसे दिताम छाड़ि ॥ (समय पाइन )
बन्धु यदि हइत रे माला आमार माथार चुल ।
माल मजरा बानताम खोपा दिया चाम्पा फुल ॥ (समय पाइ।)

पूर्वबंग गीतिका के चौथे खण्ड की द्वितीय संख्या में 'कीतारेबी' की भाषा में एक माला है, उसमें हम देखते हैं कि साहित्य के तौर पर भाव और अभिव्यक्ति दोनों ही दृष्टियों से बंगाल की वैष्णव-कविता से इसकी सजातीयता है।[1]

अबला नारी का प्राण लेने के लिए केवल वृन्दावन में ही कृष्ण की बंशी बजी थी ऐसी बात नहीं बल्कि बंगाल के पनघटों और मैदानों में भी बंशी बजी थी और आज भी बजती है। विश्वव्यापी प्रेम की यह भी एक प्रकार की नित्यलीला है। अप्राकृत प्रेम की नित्यलीला का मान करते हुए रसिक विदग्ध—यहाँ तक कि भक्त कवियों को भी सामग्री लेनी पड़ी है प्राकृत प्रेम की नित्यलीला से। चंडीदास आदि की वैष्णव-कविता जिस अबला की प्राण-हरणकारी बंशी के स्वर से भरपूर है इन गीतिकाओं की बहुतेरी गीतिकाएँ भी उसी स्वर से भरपूर हैं। चरवाहे [illegible] की बंशी के बारे में कहा गया है—

---

(१) बन्धु आज तोमारे स्वपन देखि राइते ।
सोयास्ताजे समय पाइना कइते ॥
आमि जे अबुला नारी मनेर कथा कइते नारि
घाटेर घाटे कुल मैले आय आसिस आये सरी ।
समय पाइना कइते ॥
मनेर मानुष पूजलाम बाहता योवनलाम बनमालार ।
(गो सखि) समय पाइना.
(आमार) बन्धन बने फुल फुटिल गंधेर सीमा नाई ।
कोन दैवेरे दिल आगुन आमार सकल सुपुरहार प्राइ ॥
(गोसखि) समय पाइ ना.
एक दिन मनेर देखा गो आमि पासुरिते ना पारि ।
मने छिल प्राण बन्धुरे आमि काजल कइरा परि ॥
(समय पाइना)

•

बन्धु यदि हइत आमार चम्पक चाम्पार फुल ।
खोपाय बांधाइया तारे काने परताम फुल ॥ (समय पाइ ना)
बन्धु यदि हइत आमार पहरन नीलाम्बरी ।
सर्वांग घुरिया परताम नाइते दिताम छाड़ि ॥ (समय पाइन)
बन्धु यदि हइत रे माला आमार आमार गल ।
भाल कजरा बानताम खोपा दिया चाम्पा फुल ॥ (समय पाइ।)

कॅकेर कॉसी सुने मरी बहे उजान बॉके ।
संगीते चनर पशु सेओ बश थाके ।।
भाटियाल पानेते हार मे कुलेर पाला ।
एक मने सुन काहि ताहार बारता ।।

'श्यामरायेर माला'[1] में अनुरागिणी डोम-कन्या कहती देखते है—

बाँशेर बाँशी हइताम झुली सो पाइताम मन सुख ।
बाजनेर छले सिताम चेंपुर मुखे मुख रे ।। (आमि मारी)

'भान्धा बन्धु' की गाथा में देखते है—

बन्धुरे भारे बन्धु बेदिन शुन्याछि तोमार बाँशी ।
कुल गल मान मेल बन्धु हइलाम तोमार दासी रे ।।
अन्तरारे कइया बुझाइ बन्धु बुझ नाइ से मान ।
मन जमुना उजान गइल बन्धु तोमार बाँशीर यान रे ।।
१ १ १ १ १ १
मानाय त ना माने मन ठिकुया उजले ।
तोबिर आगुन येमन बुध्या भुध्या ज्वलेरे ।।
२०१ २ १
कॉचला बाँधेते बन्धु मरियाछे बुक ।
(आकार) अन्तराते आमल आगुन बंध थाले नाइ से मुमरे ।।
२०१ १ १ २
तोमारे डाकिया बन्धु चुख नाइ ले रह ।
योविनी डाकिया चास कानलेते आइरे ।।
जनम मागिया कैसे भालाइब जहा ।
संसारेर कुलेर मर्म बनु दिया आइलाम काँदारे ।।[2]

हम बंगाल के वैष्णव कवियों में चंडीदास को ही श्रेष्ठ कवि के रूप में जानते हैं। ये चंडीदास कृष्ण-कीर्तन के कवि बड़ु चंडीदास नहीं है बंगाल के श्रेष्ठ कवि के रूप में स्वीकृत कवि चंडीदास हैं—प्रचलित पदों के कवि चंडीदास हैं। इससे उनके भादि चंडीदास होने में रुकावट हो सकती है लेकिन शुद्ध चंडीदास होने में किसी प्रकार की रुकावट नहीं है। चंडीदास की यह शुद्धता किस बात में है?—इस प्रश्न के उत्तर में कहा जा सकता है कि कवि चंडीदास की शुद्धता इस बात में है कि उन्होंने

(१) (पू गी० १।२)
(२) (वही ४।२)

बंगालियों के मर्म में प्रवेश किया है—अभिव्यक्ति की दृष्टि से उन्होंने बंगालियों के मन की सच्ची बात और जबानी बात में बंगालियों के मर्म को प्रकट करने में सफल हुए हैं। प्रचलित चंडीदास के पदों पर विचार करने से हम देखते हैं कि बंगालियों की ग्रामीण जीवन-प्रणाली—और विशेष करके उस जीवन-प्रणाली के अन्दर से उत्सारित होने वाले प्रेम'—बंगाल की नारी का प्राण—इसका एक मूर्त प्रतीक है चंडीदास की राधा। इस राधा का अवलम्बन करके चंडीदास के जो भाव भाषा छन्द उपमा हैं—इनमें से प्रत्येक में सहज बंगाली जीवन का अकृत्रिम आभास है। इसीलिए ऊपर दी हुई ग्रामीण भाषाओं में जो प्रेम का चित्र दिखाई पड़ा वहाँ के भाव स्वर, छन्द—सभी के साथ चंडीदास का सहज मेल दिखाई पड़ता है। ये चंडीदास चैतन्य के पूर्ववर्ती कवि हैं या नहीं इस विषय में सच्चा संदेह दिखाई पड़ा है—ये चंडीदास कोई एक कवि थे या नहीं इसके बारे में भी संदेह धीरे-धीरे घनीभूत हो रहा है। लेकिन बंगाल के प्रेम-साहित्य पर विवेचन करके इस चंडीदास के बारे में हमें जो रोशनी मिली उसके आधार पर कह सकते हैं कि बंगाल का प्रेम विचित्र है। इस प्रेम को प्रकट करने के लिए बंगालियों की जो अपनी विचित्र भंगिमा है उसका अवलम्बन करके बहुत से पदों में एकत्र समाविष्ट होकर मानो बंगालियों के चित्त कवि चंडीदास के कवि-व्यक्तित्व का निर्माण किया है इसीलिए चंडीदास की राधा एक शुद्ध बंगाली कवि की मानस प्रतिमा है—बंगाली कवि के चित्त में शुद्ध प्रेम-प्रतिमा है। प्रेम की प्रतिमा इस राधा में हम देखते हैं कि बंगाली कवि बंगाल को छोड़कर वृन्दावन नहीं चले गए—वृन्दावन की भूमि दूर से आकर जब-तब पर बंगाली कवि की मनोभूमि में प्रतिष्ठित हुई है जिसके फलस्वरूप बंगाली कवि-मानस की प्रेम-प्रतिमा ने अपने प्राकृत रूप के अन्दर से दिव्य ज्योति से अप्राकृत महिमा प्राप्त की है। हमारे राधा-प्रेम में प्राकृत कहीं भी अस्वीकृत नहीं हुई है—प्राकृत ही धीरे-धीरे दिव्यमूर्ति में उद्भासित हुई है।

बंगालियों के मर्म में प्रवेश किया है—अभिव्यक्ति की दृष्टि से उन्होंने बंगालियों के मन की सच्ची बात और बंगाली बात में बंगालियों के मर्म को प्रकट करने में सफल हुए हैं। प्रचलित चंडीदास के पदों पर विचार करने से हम देखते हैं कि बंगालियों की ग्रामीण जीवन-प्रणाली—और विशेष करके इस जीवन-प्रणाली के अन्दर से उत्सारित होने 'काले प्रेम'—श्याम की नारी का भाव—इसका एक मूर्त प्रतीक है चंडीदास की राधा। इस राधा का अवलम्बन करके चंडीदास के जो भाव भाषा छन्द उपमा हैं—इनमें से प्रत्येक में सहज बंगाली जीवन का अकृत्रिम आभास है। इसीलिए ऊपर दी हुई ग्रामीण गाथाओं में जो प्रेम का चित्र दिखाई पड़ा वहाँ के भाव स्वर, छन्द—सभी के साथ चंडीदास का अद्भुत मेल दिखाई पड़ता है। ये चंडीदास चैतन्य के पूर्ववर्ती कवि हैं या नहीं इस विषय में सच्चा सन्देह दिखाई पड़ा है—ये चंडीदास कोई एक कवि थे या नहीं इसके बारे में भी संदेह धीरे-धीरे घनीभूत हो रहा है। लेकिन बंगाल के प्रेम-साहित्य पर विवेचन करके इस चंडीदास के बारे में हमें जो रोशनी मिली उसके आधार पर कह सकते हैं कि बंगाल का प्रेम विचित्र है। इस प्रेम को प्रकट करने के लिए बंगालियों की जो अपनी विचित्र भंगिमा है उसका अवलम्बन करके बहुत से पदों ने एकत्र समाविष्ट होकर मानो बंगालियों के चित्त कवि चंडीदास के कवि-व्यक्तित्व का निर्माण किया है इसीलिए चंडीदास की राधा एक शुद्ध बंगाली कवि की मानस-प्रतिमा है—बंगाली कवि के चित्त में शुद्ध प्रेम-प्रतिमा है। प्रेम की प्रतिमा इस राधा में हम देखते हैं कि बंगाली कवि बंगाल को छोड़कर वृन्दावन नहीं चले गए—वृन्दावन की भूमि दूर से आकर बन-पथ पर बंगाली कवि की मनोभूमि में प्रतिष्ठित हुई है जिसके फलस्वरूप बंगाली कवि-मानस की प्रेम प्रतिमा ने अपने प्राकृत रूप के अन्दर से दिव्य ज्योति से अप्राकृत महिमा प्राप्त की है। हमारे राधा-प्रेम में प्राकृत कहीं भी अस्वीकृत नहीं हुई है—प्राकृत ही धीरे-धीरे दिव्यमूर्ति में उद्भासित हुई है।